"अगले तीन वर्ष भारत के लिए आशावान् हैं शनि के कारण जनता के मन में भेदभाव तो रहेगा लेकिन मुझे कोई अनिष्ट नजर नहीं आता..." इन तीनों के विचारों का कोई सामञ्जस्य नहीं। पं० हवेलीराम जी जहां अस्पष्ट सन्दिग्ध सम्भावना व्यक्त करते हैं वहां धम्साना जी दृढ़तापूर्वक कहते हैं। जहां हवेलीराम जी भारत के लिए ही अनिष्ट बतलाते हैं वहां धम्साना जी विश्वयुद्ध की घोषणा करते हैं किन्तु भसीन जी इन दोनों से भिन्न प्रकार से कहते हैं। अब किसकी बात सत्य मानी जाय और किसकी असत्य ? और इसमें प्रमाण क्या है ?

जिसको फलित ज्यौतिष कहा जाता है उसका यह स्वरूप है। इसके कारण मनुष्य का मस्तिष्क जर्जरित हो गया है। हृदय निर्बल हो गया है। शारीरिक, मानसिक, आत्मिक, आर्थिक और सामाजिक उन्नति रुक गई है। मनुष्य मानसिक दासता में जकड़ा हुआ है। नैतिकता, पुरुषार्थ, सच्चरित्रता, त्याग, परोपकार, दया, सत्सङ्ग, स्वाध्याय, जप, तप, तितिक्षा, धैर्य, शूरता, वीरता और देशभक्ति आदि शुभगुणों से हाथ धो बैठा है। इसके विरुद्ध भीरुता, भाग्यवादिता, विद्या विज्ञान शून्यता, मूर्खता, क्रूरता, कृतघ्नता, शठता, अत्याचार, मातृ, पितृ, गुरु, देश-भक्ति शून्यता, आदि दुर्गुणों से आक्रान्त हो चुका है। भारत की पराधीनता का एक बहुत बड़ा कारण फलित है। इसने कितने निरपराध बच्चों को जन्म लेने के साथ ही माता-पिता से बिछुड़वा दिया। कितने दुधमुंहे बच्चों की निर्मम हत्याएं करा दीं। इससे कितनी स्त्रियां विधवाएं हुईं। कितने पुरुष, मृतस्त्रीक हुए। कितने सुखी परिवार नरकधाम बन गए। कितने पति-पत्नी सदा के लिए बिछुड़ गए, कितनी कन्याएं अविवाहिता रह रहकर जीवन भर आंसू बहाती रहीं, न जाने कितने युवक आंसू बहाते रहे। भीषण नरसंहार हुए इसका इतिहास नहीं। ये भयंकर कृत्य आज भी होते हैं और आगे भी होते रहेंगे। यदि इनका क्रमबद्ध इतिहास लिखकर सुनाया जाये तो हृदय कांपेगा। पत्थर जैसे कठोर हृदय वाला भी पिघल जायेगा। कसाई भी बिना आंसू बहाए नहीं रह सकता।

फलित के नाम से अच्छा व्यवसाय हमारे देश में और अन्य देशों में भी चलता है। ग्राम २ और नगर २ में चतुर लोगों ने अन्यों को मूर्ख बनाकर ठगने के लिए ही इसे चला रखा है। कहीं नवग्रहों का नाम लेकर भय दिखाकर उनके क्रूर प्रभाव को अनुष्ठानों द्वारा दूर करने के नाम पर लोगों से हजारों रुपये एंठ लेते हैं। कहीं चुराई और खोई वस्तुओं का पता लगाने के नाम से अपार धन वैभव को प्राप्त करते है। सन्तानोत्पत्ति के नाम से मृत्यु



भय से मुक्त करने के नाम से, अनिष्ट से निवृत्ति के उपायों द्वारा, अभियोगों में विजयी होने के लिए, शत्रुओं को जीतने के उपायों के नाम से और उनको मारने का अनुष्ठान वा उपाय द्वारा, सफलता-असफलता के नाम से, क्रय-विक्रय के मुहूर्त बतलाने के रूप में, वर-वधू के विवाह की स्वीकृति देने के नाम से अथवा अनिष्ट बताकर जप, पूजा, पाठ, दान आदि करवाने के रूप में, जन्म समय के नक्षत्रों का नाम लेकर उनकी क्रूरता की शान्ति के उपाय बतलाने के रूप में, भविष्यद्वाणियों आदि के द्वारा ये मनुष्यों के भाग्य-विधाता बने हुए हैं। इतना ही क्या चोर डाकू शराबियों को चोरी डकैती वा शराब पीने के लिए भी यही मुहूर्त वा दिशा बताने वाले हैं। जुआ खेलने वालों के दावों वा सट्टेबाजों के सट्टे की संख्या की भविष्यवाणी भी इन्हीं के द्वारा की जाती है। क्रय-विक्रय के विषय में लाखों व्यापारी मूर्ख बनाये जाते हैं।

इसके प्रचारक पाधा, पुरोहित, मन्दिरों के पुजारी जोषी (ज्योतिषी) भड्डर या भड्डरी इस देश के ग्राम २ में और नगर २ में छाए हुए हैं। बड़े-बड़े नगरों वा नामधारी तीर्थों में मार्गों पर अपना जाल बिछाये ये भाग्यविधाता आपको सर्वत्र दीख पड़ेंगे। इनका यह व्यापार शिक्षित-अशिक्षित, धनी-निर्धन, वकील, डाक्टर, सरकारी कर्मचारी और चपरासी से लेकर राष्ट्रपति तक व्याप्त है। सब ही अपना भविष्य जानने की अभिलाषा में इनके द्वार खटखटाते हैं। इस प्रकार ये मनुष्यों के मानस के स्वामी बने हुए हैं।

प्रश्न—यह फलित का अन्धविश्वास कब से चल पड़ा ?

उत्तर—महाभारत युद्ध के लगभग दो सहस्र वर्ष पश्चात् यत्र तत्र इस का बीज दीखने लगता है। किन्तु पुराणों की उत्पत्ति के साथ यह फैलता गया। वराहमिहिर के पश्चात् यह अधिक मान्य होने लगा। वराहमिहिर के मन में यह बात आई कि इस विद्या से म्लेच्छों की पूजा होती है तब देव सदृश द्विजों की पूजा और भी अधिक होगी। इसलिए उन्होंने इस पर अपनी शक्ति लगाई। तब से यह भारत में लोक-व्यवहार में जनसामान्य तक पहुँच गया। इसने विद्या के पद को प्राप्त किया। उत्तरोत्तर इसका प्रचार-प्रसार होता गया और होता ही जा रहा है।

प्रश्न—यह नामधारी फलित कहां से चल पड़ा ?

उत्तर—अरब आदि विदेशों से। विदेशियों से लेकर अपनी मूर्खता को साथ में जोड़ दिया। जोड़ तोड़कर इसको नया रूप दे, मत्स्यहरों के समान जाल बनाकर मनुष्यों को फंसाने लगे। यह अनेक प्रमाणों से सिद्ध है,

यहां केवल एक प्रमाण 'ब्राह्मण समाज के ३ महापातक' से उपस्थित किया जाता है। ज्यौतिषाचार्य बबुआ मिश्र लिखते हैं—'**मन्यते च सर्वैः साम्प्रतिकैस्ताजको ग्रीसदेशीयानां भारतागमनसमयतोऽनन्तरं तत्सहवासादुपलब्धस्तदीयफलित ज्योतिषं रूप इति**।' आजकल के सब विद्वान् मानते हैं कि ताजक ग्रीस देश निवासियों के भारत में आने के पश्चात् उनके सहवास से प्राप्त हुआ यही फलित ज्यौतिष का रूप है।

वेदोपवेद, ब्राह्मण ग्रन्थ, वेदाङ्गोपाङ्गोपनिषद् आदि आर्ष ग्रन्थों में कहीं इसका नाम नहीं आता है। जब से इसने भारत में स्थान पाना प्रारम्भ किया उसी समय से तत्कालीन साहित्य में इसको और इसके द्वारा जीविका चलाने वालों को बहिष्कार्य और पातकी समझा है। परिणामतः जिन नामधारी ब्राह्मणों ने इसे अपनी जीविका का साधन बनाया उनको बहिष्कृत किया। आज के जोषी, भड्डर अथवा भड्डुरी उन ही की सन्तान हैं। ये आज भी यही करते हुए अपनी पूजा करवाते और पेट भरते हैं। किन्तु इनको ब्राह्मणों के समान मान्यता नहीं दी जाती। अति संक्षेप में कुछ प्रमाण प्रस्तुत किए जाते हैं।

**अथ ये चान्ये राक्षसभूतगणपिशाचोरगग्रहादीनामर्थं पुरस्कृत्य शमयाम इत्येवं ब्रुवाणा वैदिकेषु परिस्थातुमिच्छन्ति तैः सह न संवसेत् प्रकाशभूता वै ते तस्करा अस्वर्ग्या इति ॥** मैत्र्युपनिषद् ७। ८॥

अर्थात्—बहुत से लोग यक्ष, राक्षस, भूत, पिशाच, नाग, ग्रहादि का नाम लेकर उनको शमन करने को कहते हैं······वैदिकधर्मियों में घुसना चाहते हैं। इनके साथ निवास न करें। वे प्रत्यक्ष तस्कर (चोर, डाकू) हैं और सुखशान्ति को नष्ट करने वाले हैं।

**कुशीलवो देवलको नक्षत्रैर्यश्च जीवति।**
**ईदृशैर्ब्राह्मणैर्भुक्तमपाङ्क्तेयं युधिष्ठिर ॥** म० भा० अनु० अ० ९० ॥

अर्थ—देवमन्दिर में पूजा से जीविका चलाने वाला (पुजारी) और नक्षत्रों का फल बताकर जीनेवाले ये सभी ब्राह्मण पङ्क्ति से बाहर रखने योग्य हैं।

इससे स्पष्ट है कि इस मध्यकाल में ब्राह्मण नामधारियों ने फलित की लीला को अपनी जीविका का साधन बनाया। उस समय वेदज्ञ ब्राह्मणों ने इस अवैदिक क्रिया को निन्दनीय कहा और जिन्होंने इसे लोभवश अपनाया। उन्हें च्युत करके ब्राह्मणों में से बहिष्कृत कर दिया। किन्तु खेद है अपने को



सनातन धर्मी कहनेवाले उन लोगों पर जिन्होंने इसको वैदिक वा वैज्ञानिक सिद्ध करने का प्रयास किया और करते हैं। उनको अपना मान्य वैदिक सिद्धान्त क्या है इसका पता नहीं है। स्वार्थी दोषं न पश्यति।

हे परमपिता परमात्मन्! आप मनुष्य समाज के इस फलित नामक भयंकर रोग को शीघ्रातिशीघ्र दूर कर दीजिए जिससे संसार के समस्त मानव धनधान्य से सम्पन्न हो पूर्ण सुख एवं शान्ति को प्राप्त करें।

**ओ३म् अग्ने नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान्।**
**युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनो भूयिष्ठां ते नम उक्तिं विधेम।**

**तपस्ये सौरपञ्चम्यां रदशून्याब्धिवैक्रमे।**
**माघेऽसितत्रयोदश्यां ग्रन्थः पूर्तिमगादयम् ॥**

इति ब्रह्मचारिणा वेदव्रतेन मीमांसकेन विरचितो ज्यौतिषविवेकः सम्पूर्तिमगमत्।

**ओम् नमो ब्रह्मणे नमस्ते वायो। त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मासि। त्वामेव प्रत्यक्षं ब्रह्मावादिषम्। ऋतमवादिषम्। सत्यमवादिषम्। तन्मामावीत्। तद्वक्तारमावीत्। आवीन्माम्। आवीद्वक्तारम् ॥**

**ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः।**

ज्योतिष विवेक

प्रथम संस्करण



प्राप्ति स्थान : -

१. श्री विध्याबुक डिपो
आर्यसमाजकेसामने, सुल्तान बाजार,
हैदराबाद - ५०००१५

२. आर्षगुरुकुल, कामारेड्डि,
वडलूर, आ.प्र.